नयी पुस्तकें !　　　　❀ श्रीहरिः ❀　　　　नयी पुस्तकें !

# दो बहुत ही सुन्दर सचित्र पुस्तकें

## (१) भक्त-बालक

पृष्ठ ८०, मोटा कागज, पुष्ट टाइटल, ४ रंगीन और १ सादा चित्र, पुस्तक सबके पढ़ने योग्य मोटे टाइपमें छपी है, दाम केवल ।~)

इसमें भक्त चन्द्रहास, सुधन्वा, मोहन, गोविन्द और धन्नाकी सरस एवं भक्तिरससे भरी हुई कथाएँ हैं। पढ़ते-पढ़ते रोमाञ्च और अश्रुपात होने लगता है। बार-बार भगवान् और उनके प्रभावका स्मरण होता है।

## (२) भक्त-नारी

पृष्ठ ८०, मोटा कागज, पुष्ट टाइटल, ३ रंगीन और ३ सादे चित्र, पुस्तक सुन्दर मोटे टाइपमें छपी है, दाम केवल ।~)

इसमें भक्तिमती शबरीजी, मीराबाई, जनाबाई, करमैतीबाई और तपस्विनी रबियाकी प्रेमभक्तिसे पूर्ण बड़ी ही रोचक और उपदेशपूर्ण जीवनियाँ हैं। पढ़ते-पढ़ते हृदय आनन्दसे भर जाता है। चित्त भगवान्की ओर तेज़ीसे दौड़ने लगता है।

भगवान्के प्यारे भक्तोंके जीवनकी मीठी-मीठी बातोंको पढ़ने-सुननेसे आनन्द तो होता ही है, साथ ही हृदयके मल नष्ट होकर उसमें भगवान्की प्रेमा-भक्तिका अंकुर भी दृढ़तासे जम जाता है। दोनों पुस्तकोंमें ऐसी ही जीवनियाँ हैं। सर्वसाधारणसे इनके मधुर और पवित्र पठनसे अपने तन-मन-वचनको प्रफुल्लित करनेकी प्रार्थना है।

अन्य नयी पुस्तकें　　　　अन्य नयी पुस्तकें

## (३) श्रीमद्भगवद्गीताके कुछ जाननेयोग्य विषय

### लेखक—'कल्याण'—पाठकोंके सुपरिचित श्रद्धेय श्रीजयदयालजी गोयन्दका

सुन्दर मोटे टाइपमें छपी हुई, पृष्ठ-संख्या ४३ मूल्य—)॥ डाकखर्च अलग।

पुस्तकका विषय नामसे ही जान पड़ता है। इसमें सरल सुबोध भाषामें गीताके कुछ विषय समझानेकी चेष्टा की गयी है। जैसे जीवनमुक्तका स्वरूप, जीव, ईश्वर और ब्रह्मका भेद; कर्म, विकर्म और अकर्मका स्वरूप; क्षर, अक्षर और पुरुषोत्तम; गीता मायावाद मानती है या परिणामवाद, ज्ञानयोग आदि शब्दोंका पृथक् पृथक् अर्थोंमें प्रयोग। पुस्तक सबके मनन करने योग्य है। इसकी अनेक विद्वानोंने भूरी-भूरी प्रशंसा की है। यह पुस्तक 'गीता-परीक्षा समिति'की परीक्षामें रक्खी गयी है।

## (४) एक सन्तका अनुभव

ऋषिकेशनिवासी त्यागी सन्त श्रीनारायणस्वामीने कृपाकर अपने जीवनमें जो साधन किये हैं, उन्हींको अपनी ही लेखनीसे लिख दिया है। साधकों और सच्चे सुखके अभिलाषियोंके लिये बहुत ही कामकी चीज़ है। पुस्तककी उपयोगिताको देखकर महाराष्ट्रके प्रसिद्ध विद्वान् श्री आर०के० कामटने मराठी अनुवाद करनेकी अनुमति माँगी है। पुस्तक नित्य मनन करने योग्य है। खरीदकर साधुओंमें बाँटनेसे बहुत लाभ हो सकता है। मूल्य ~) डाकखर्च अलग।

गुजराती गीता, प्रह्लादचरित्र, वेदान्तछन्दावली, आचार्यके सदुपदेश चित्रकूटकी झाँकी आदि पुस्तकें शीघ्रही निकलनेवाली हैं।

# गीता प्रेसके अन्य चित्र

बहुरंगे चित्र साइज १०×७॥ दाम प्रत्येकके )॥।

(१) मुरली मनोहर नं० १
(२) श्री श्रीचैतन्य महाप्रभु
(३) मुरली मनोहर नं० २
(४) भिलनीके बेर
(५) मुरलीधर
(६) गो० स्वा० श्रीतुलसी-दासजी।
(७) अजामिल
(८) श्रीमीराबाई
(९) भक्त-मनचोर
(१०) कौशल्या नारायण
(११) कृष्णकी बाल-लीला
(१२) नीलकान्तमणि
(१३) गोपालकृष्ण
(१४) भक्त-प्रतिज्ञा-रक्षण
(१५) ज्ञानेश्वरीके कर्ता भक्त ज्ञानदेवजी
(१६) विदुर-पत्नी
(१७) भक्तमोहन,गोपालभाई
(१८) सूआ पढ़ावत गणिका तारी
(१९) कृष्ण वन-भोज
(२०) रामकी बाल-लीला
(२१) ज्ञान वैराग्य भक्ति
(२२) माखन-प्रेमी कृष्ण
(२३) भवसागरसे उद्धार करनेवाले श्रीकृष्ण
(२४) दीन सुदामा
(२५) द्रोणाचार्य
(२६) भीष्मपितामह
(२७) दानवीर कर्ण
(२८) भक्तभावन श्रीकृष्ण
(२९) बालरूप श्रीरामचन्द्रजी
(३०) चन्द्रदर्शन
(३१) वृन्दावनविहारी कृष्ण

सादे चित्र साइज १०×७॥ दाम प्रत्येकके )॥

(१) माली और सन्त
(२) काशी-मुक्ति
(३) बंधन-मुक्ति
(४) मदन-दहन
(५) चरण-पखारन भरत-गुह-मिलाप
(६) भक्त विभीषण
(७) श्रीकृष्ण-कृष्णा
(८) युधिष्ठिर और श्रीकृष्ण
(९) नारद और व्याध व्याधसे वाल्मीकि
(१०) महाराज रन्तिदेव
(११) ब्राह्मण और राजा चोल ब्राह्मण और चाण्डाल
(१२) भक्तदम्पति रांकाबांका
(१३) ब्राह्मणको भगवद्दर्शन रामदयालुजी नेवटिया भारतेन्दु हरिश्चन्द्र
(१४) चक्रिकको भगवद्दर्शन
(१५) भक्त सुधन्वा
(१६) बलि और वामन
(१७) महात्मा सूरदासजी
(१८) श्रीरामानुजाचार्यजी
(१९) रामदास और शिवाजी
(२०) भक्तिके चार प्रचारक शंकराचार्य, रामानुजाचार्य, वल्लभाचार्य, निम्बार्काचार्य,
(२१) भक्तिके बारह आचार्य
(२२) मालिकका दान
(२३) स्वा० श्रीउत्तमनाथजी
(२४) परमहंस रामकृष्णजी, स्वा० विवेकानन्द विजयकृष्ण, कबीर।
(२५) देवी रबिया, कैथेरिन
(२६) अनन्तप्रभुजी, रामयज्ञजी
(२७) श्रीयादवजी, पं० विष्णु-दिगम्बरजी, रामनामके आढ़तिया बालजी महाराज, रामशङ्कर मोहनजी।
(२८) श्रीअनन्ताचार्यजी श्रीगोकुलनाथजी
(२९) श्रीशंकराचार्यजी श्रीराजराजेश्वराश्रमजी गौड़ेश्वराचार्य—मधुसूदनजी
(३०) सन्त तुकारामजी
(३१) स्वामी भास्करानन्दजी
(३२) परमहंस मङ्गलनाथजी स्वा० उत्तमनाथजी
(३३) देशबन्धु दास लोकमान्य तिलक
(३४) महात्मा गांधीजी पं० मालवीयजी
(३५) श्रीउड़िया बाबाजी
(३६) श्रीराधारमण देव
(३७) भक्त सेठजयनारायणजी लक्ष्मीनारायणजी रामदयालजी भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र

७॥×५ सादे चित्र दाम प्रत्येकके )।

(३८) गोपाल कृष्ण बैठे
(३९) गोपाल कृष्ण खड़े

घर, बैठक, मन्दिर, देवालय सजाने, धर्मार्थ बाँटनेवालोंके लिये और चित्र-विक्रेताओंके लिये सुभीता।

एक दर्जन एक साथ लेनेपर कमीशन १२॥) सैकड़ा। ५० चित्र एक साथ लेनेपर २५) सैकड़ा।
१०० चित्र ,, ,, ३३।-)। सैकड़ा। ५०० ,, ,, ,, ४०) सैकड़ा।
१००० ,, ,, ,, ५०) सैकड़ा।

जल्दी कीजिये स्टाक समाप्त हो जानेपर मिलना कठिन है।

## खास रियायत

रंगीन चित्रोंकी सम्पूर्ण सेट लेनेसे १२॥) के बदले २५) कमीशन काटी जायगी।
सादे चित्रोंकी सम्पूर्ण सेट लेनेसे १२॥) के बदले ३३।-)। कमीशन काटी जायगी।

नोटः—(१) सब चित्र न लेनेवालों अर्थात् चुनकर लेनेवालोंके साथ यह रियायत न होगी।
(२) पैकिंग, मजूरी, डाकखर्च आदि कुल खर्च ग्राहकोंके जिम्मे है।

पता—गीताप्रेस, गोरखपुर

## हे राम !

स्रवन सुजस सुनि आयउँ, प्रभु भंजन भव-भीर ।
त्राहि त्राहि आरतिहरन, सरनसुखद रघुबीर ॥

हे शरणागतवत्सल राम ! हे दीनों और पतितोंके आश्रयदाता लोकाभिराम ! हे अपने आचरणोंसे लोकमर्यादाकी स्थापना करनेवाले सर्वाधार राम ! हम तुम्हारी शरण हैं ! प्रभो ! रक्षा करो, रक्षा करो ! हम अज्ञान हैं, तुम्हारी 'शिव-विरंचि-मोहिनी' मायामें फँस रहे हैं, हमें कर्तव्याकर्तव्यका पता नहीं है, इसीसे तुम्हें छोड़कर विषयोंके अनुरागी बन रहे हैं । नाथ ! अपनी सहज दयासे हमारी रक्षा करो । एक बार जो शरण होकर यह कह देता है कि मैं तुम्हारी शरण हूँ तुम उसको अभय कर देते हो, यह तुम्हारा प्रण है, सचमुच प्रभो ! हम तुम्हारी शरण नहीं हुए ! नहीं तो तुम्हारे प्रणके अनुसार अबतक अभय-पद पा गये होते । परन्तु नाथ ! यह भी तो तुम्हारे ही हाथ है । हम दीन, पतित, मार्ग-भ्रष्ट और निर्बल हैं, और तुम दीनबन्धु, पतित-पावन, पथप्रदर्शक और निर्बलके बल हो ! अब हम कहाँ जायँ, तुम्हारे सिवा हम-सरीखे पामर गरीब दीनोंको कौन आश्रय देगा ! अपनी ओर देखकर ही अब तो हमें खींचकर अपने चारु चरणोंमें डाल दो। प्रभो ! हमें मोक्ष नहीं चाहिये, तुम्हारा कोई धाम नहीं चाहिये, स्वर्ग या मर्त्यलोकमें कोई नाम नहीं चाहिये । हमें तो बस, तुम अपनी चरणरजमें लोट-लोटकर बेसुध होनेवाले पागल बना दो, अपने प्रेममें ऐसे मतवाले कर दो, कि लोक-परलोककी कोई सुधि ही न रहे, आँखोंपर सदा 'पावस-ऋतु' ही छायी रहे और तुम उस जलधारासे सदा अपने चरणकमल पखरवाते रहो । प्रभो ! वह दिन कब होगा जब—

नयनं गलदश्रुधारया, वदनं गद्गदरुद्धया गिरा ।
पुलकैर्निचितं वपुः कदा, तव नामग्रहणे भविष्यति ॥

—तुम्हारा नाम लेते ही नेत्रोंसे आनन्दके आँसुओंकी धारा बहने लगेगी, गद्गद होकर वाणी रुक जायगी और समस्त शरीर रोमाञ्चित हो जायगा ।

Registered No. A. 1724.

# श्रीरामायणकी आरती

आरति श्रीरामायणजीकी ।
कीरति कलित ललित सियपीकी ॥ टेक ॥

गावत ब्रह्मादिक मुनि नारद,
बाल्मीकि बिज्ञान बिसारद ।
सुक सनकादि सेष अरु सारद,
बरनि पवनसुत कीरति नीकी ॥१॥

संतत गावत संभु भवानी,
अरु घट संभव मुनि बिज्ञानी ।
ब्यास आदि कविपुंग बखानी,
काकभुसुंडि गरुड़के हियकी ॥२॥

चारउँ बेद पुराण अष्टदस,
छहौं सास्त्र सब ग्रन्थनको रस ।
तन मन धन संतनकी सर्वस,
सार अंस सम्मत सबहीकी ॥३॥

कलिमल-हरनि बिषय-रसफीकी,
सुभग सिंगार मुक्ति युवतीकी ।
हरनि रोग भव भूरि अमीकी,
तात मात सबबिधि 'तुलसी'की ॥४॥